# दो शब्द

आज ससार मे भौतिक उन्नति का बोलबाला है। भौतिकता की चकाचौध ने मनुष्य को इतना अन्धा कर दिया है कि वह वास्तविकता को पहचान नही पाता। फलत, वह सत्यता से कोसो दूर जा पडा है। उसके प्रत्येक कार्य मे स्वार्थ-भावना प्रधान है। जब तक उसे यह न पता लग जाय कि अमुक कार्य से उसे कितना अर्थ-लाभ होगा, तब तक वह किसी कार्य मे प्रवृत्त नही होता। इधर विज्ञान ने उसे पर्याप्त शक्तिशाली तो बना दिया है किन्तु अपने सामर्थ्य का दुरुपयोग करके उसने विश्व की नीद हराम कर रक्खी है, और सदा इस बात की शका बनी रहती है कि कही विज्ञान की भट्ठी उसे पूर्णरूपेण झुलस न दे।

ऐसी परिस्थितियो मे महान् पुरुषो के उपदेश ही मनुष्य के दिमागी सतुलन को स्थिर रख सकते है, जिस से कि वह अपने तन, मन तथा धन की विविध शक्तियो का सदुपयोग करता हुआ जीवन के लक्ष्य को सफलतापूर्वक प्राप्त कर सकता है। अन्यथा बेलगाम घोडे की तरह लक्ष्य-मार्ग से भ्रष्ट हो कर वह नाश के गर्त मे गिरे बिना न रहेगा।

ससार मे चार प्रकार के मनुष्य होते है, उनमे उत्तम प्रकृत्ति के मनुष्य वे है, जो अपने भले के साथ साथ अन्य लोगो का भी भला करते है। उन्ही की गणना महापुरुषो मे की जाती है। उनका अवतरण सभवत इसीलिए होता है कि वे भटकती हुई जनता को समय समय पर सन्मार्ग का प्रदर्शन कराते रहे।

पंजाबप्रान्त की भूमि भाग्यशालिनी है कि उसने ऐसे अनेक महापुरुषों को जन्म दिया है। पंजाब केसरी जैन मुनि श्री प्रेमचन्द जी महाराज उन्हीं विरले महान् व्यक्तियों में से हैं, जिन्होंने अपना समस्त जीवन जनहितार्थ धर्मप्रचार के लिये अर्पित कर रखा है। अनेक प्रदेशों की यात्रा करके वे धर्मप्रेमी जनता को सुधासिञ्चित उपदेशों से नवजीवन प्रदान करते रहते हैं। जिन व्यक्तियों ने महाराजश्री के चरणों में बैठ कर उनके मुखारविन्द की अमृत वर्षा में धर्म-पिपासा को शान्त किया है, वे परम भाग्यशाली हैं, किन्तु जिन्हें ऐसा शुभ अवसर प्राप्त नहीं हुआ, वे भी इस लाभ से वञ्चित न रहें, इस उद्देश्य से उनके भक्तजन उनके उपदेशों को स्थायी रूप देने के लिये पुस्तकाकार में प्रकाशित करने का आग्रह करते हैं। इस उद्देश्य की पूर्ति के लिये "प्रेमसुधा" नामक उपदेश-संग्रह का यह नौवाँ भाग प्रकाशित किया जा रहा है। इसमें महाराज श्री के उन उपदेशों का संग्रह है जो उन्होंने ने ब्यावर (राजस्थान) में दिये।

अनेक भाषाओं के प्रकाण्ड पण्डित होने के कारण महाराजश्री की व्याख्यान-शैली अपने स्थायी प्रभाव से श्रोताओं तथा पाठकों के मन को मुग्ध कर लेती है। विषय-प्रतिपादन का अद्भुत सामर्थ्य जनता को बरबस आकृष्ट कर लेता है। यत्र-तत्र दिये गये सुन्दर दृष्टान्तों से उनके कथन में इतनी स्पष्टता तथा सरलता आ जाती है कि सर्वसाधारण जनता भी पूर्णतया लाभान्वित होती है।

प्रस्तुत संग्रह में प्रभावना नामक आठवें दर्शनाचार पर प्रकाश डाला गया है। उसके आठ भेद हैं —(१) प्रवचन प्रभावना, (२) धर्मकथा प्रभावना। (३) वादी प्रभावना। (४) तप प्रभावना। (५) व्रत प्रभावना। (६) निमित्तज्ञ प्रभावना। (७) विद्या प्रभावना और

कवि प्रभावना। प्रभावना के इन आठ भेदो पर पूर्णतया प्रकाश डालते हुए महाराजश्री ने चार प्रकार की धर्म-कथा को तथा बारह व्रतो को और भी सुस्पष्ट किया है । आप ने बताया है कि जिन क्रियाओ से धर्म का विस्तार हो, प्रभाव बढे, लोग सम्यक्त्व की ओर आकृष्ट हो, वह सब दर्शनाचार के प्रभावना अङ्ग मे सम्मिलित है। मनुष्य जन्म मे जो सुख है, वह क्षणभगुर है । ससार के भोग्य पदार्थ आत्मा को पतन की ओर ले जाते है । भोगप्रिय लोगो को ससार मे परिभ्रमण करना पडता है,अत इन सुखो मे लिप्त न हो कर मन को वैराग्य की ओर लगाना चाहिये । सामारिक सुखो मे लिप्त होना शहद से भरी तलवार की धार को चाटना है, जिस से थोडी-सी देर तो मिठास मालूम होती है किन्तु जब जीभ कट जाती है तो सदा के लिये दु ख होता है ।

इस विषय पर अधिक कुछ न कह कर हम इतना कहेगे कि जो मनुष्य इस ज्ञान-गगा मे गोता लगायेगा, वही पूर्ण शान्ति तथा आनन्द का अनुभव कर सकेगा। तट पर बैठा रहने वाला अभागा उससे वञ्चित ही रहेगा ।

अन्त मे हम श्री जसवन्त सिह तरसेव सिह जी जैन भठिण्डा-निवासी के प्रति भी कृतज्ञता प्रकाशित करना अपना कर्तव्य समझते है, जिन्हो ने प्रस्तुत सग्रह के प्रकाशन का समस्त व्यय उठा कर अपने धर्म-प्रेम का परिचय दिया है, और जिज्ञासु जनता को आध्यात्मिक स्रोत की प्रेमसुधा का पान करा कर आत्मिक शान्ति-लाभ का सुअवसर प्रदान किया है ।

—सम्पादक

# सरदार जसवन्त सिह जी

का

# संक्षिप्त परिचय

पटियाला मण्डल मे माणसा मण्डी के निकट भीखी नाम का एक कस्बा है। जैनो के घर तो यहाँ पर बहुत कम है किन्तु यहाँ के अन्य धर्मानुयायी भी जैन साधुओ के प्रति बडी श्रद्धा रखते है। इस कस्बे मे अग्रवाल महाजनो के काफी घर है, जिन मे तीस चालीस घरानो ने सिक्ख धर्म को अपनाया हुआ है। उन्ही मे एक घर सरदार जसवन्त सिह जी का भी है, जो कि महाराज श्री का अनन्य भक्त है।

विक्रमी सवत् १९९३ मे जैन भूषण श्री प्रेमचन्द जी महाराज अपने पूज्य गुरु बाल ब्रह्मचारी स्वर्गीय श्री वृद्धि चन्द्र जी महाराज के साथ उक्त कस्बा मे पधारे। पूज्य गुरु श्री वृद्धिचन्द्र जी महाराज वृद्ध होने के कारण लगभग तीन मास यहाँ पर विराजे।जैन भूषण स्वामी प्रेमचन्द जी महाराज के प्रभावशाली प्रवचन नित्य होते रहे, जिन से प्रभावित हो कर सैकडो व्यक्तियो ने शराब पीना, मास खाना आदि पाप कर्मो का सर्वथा परित्याग कर दिया।

तभी मे सरदार जसवन्त सिह जी जैन भूषण महाराज श्री के व्यक्तित्व से इतने प्रभावित हुए है कि अवसर मिलने पर जहाँ तहाँ उनके दर्शनो के लिए वे स्वय अथवा उनका परिवार पहुचता रहता है। कुछ वर्षो से सरदार जसवन्तसिह जी व्यापार कार्य के लिये बठिडा चले गये और वही रहने लगे है। वहाँ उनकी गणना प्रसिद्ध थोक बजाज व्यापारियो मे की जाती है।

सवत् २०१५ मे जैन भूषण स्वामी प्रेमचन्द जी का चतुर्मास जालन्धर मे हुआ। यथापूर्व सरदार जसवन्त सिह जी सपरिवार महाराज जी के दर्शनो को आए। दो तीन दिन यहाँ रहकर दर्शनो तथा उपदेशामृत से अपने को कृतार्थ किया। यहाँ पर ही अपने पोते की झड की अर्थात् पहले बाल उतरवाये और इस शुभ अवसर की खुशी मे ५०० रु० के लड्डू व्याख्यान सुनने के लिये आई हुई जनता मे बाँटे। जालन्धर के फगुवाडे मे भी लड्डू भेजे। साथ ही धर्म प्रेमी जनता को लिपिबद्ध उपदेशामृत का पान कराने के लिये 'प्रेम सुधा' व्याख्यान माला का यह नौवाँ भाग छपवाने का व्यय उठाने का वचन किया।

फलत यह उसी का शुभ परिणाम है कि प्रेम सुधा माला का नौवाँ भाग आपके कर कमलो मे प्राप्त है।

# विषय-सूची

# सम्यक्त्वपरिणति

उपस्थित सज्जनो और वहिनो !

दर्शनाचार का विवेचन प्रस्तुत है। जिन आत्माओ मे सम्यग्दर्शन की ज्योति जगमगा रही है, उनका यह परम कर्त्तव्य है कि वे उसे बनाये रखने और साथ ही वृद्धि करने के लिए दर्शनाचार की आठ बाते अपने जीवन मे उतारे, इस से दर्शन की वृद्धि होगी, सम्यक्त्व उज्ज्वल होगा और उन का अनुकरण करके दूसरे भी धर्म की तरफ आकर्षित होगे। इस प्रकार जिन-वचनो की प्रभावना होगी। भगवान् के सत्य मार्ग का अधिक से अधिक विस्तार होगा।

जिस के जीवन मे विशुद्ध सत्य आ गया, उस ने भले ही व्यवहार मे सम्यक्त्व धारण न किया हो और किसी को विशेष रूप से गुरु न बनाया हो, फिर भी वह सम्यक्त्वी है, सम्यक्त्व का पाठ पढना-पढाना, शिष्य बनाना, यह व्यावहारिक बात है, एक पद्धति है, वास्तविक बात है हृदय मे विशुद्ध सत्य का बीजारोपण होना।

सम्यक्त्व आत्मा की एक पावन परिणति है। वह पोटली बाँध कर दी जाने वाली चीज नही है। आत्मा स्वभावत सम्यक्त्व-मय, सत्यमय ही है और सत्य आत्मा की निज वस्तु है। उस सत्य पर असत्य का जो आवरण चढा हुआ है, उसे दूर कर देने की ही आवश्यकता है, अर्थात् सोने-चाँदी पर जो मैल चढ गया है, उसे अगर दूर कर दिया तो सोना-चाँदी शुद्ध ही है। सोना-चाँदी किसी

ने तैयार नही किया, वह तो जन्म से ही सोना-चांदी था। यह पृथ्वी कायरूप है, जिन एकेन्द्रिय जीवो ने शुभ वर्णनामकर्म बांधा है, उन्हे सोने-चांदी के रूप मे चमकता हुआ जीवन मिल गया है, शरीर मिल गया है। देखा जाता है कि कोई मनुष्य काला कुरूप है तो कोई सुन्दर वर्ण वाला है। जब मनुष्यो मे भी यह अन्तर पाया जाता है तो एकेन्द्रिय जीवो के शरीरो मे भी वर्ण, गध, रस, स्पर्श पाया जाता है और उसी के अनुसार उन्हे भी विभिन्न प्रकार का सुन्दर या असुन्दर शरीर प्राप्त हो जाता है।

पृथ्वी मे खोदा जाने वाला कोयला भी सजीव है। पृथ्वी-कायिक जीव है, मगर उसने कृष्ण कुवर्ण नाम कर्म का बंध किया है तो उसे काला शरीर प्राप्त हो गया। जब तक कोयला खान मे है, तब तक पृथ्वीकायिक एकेन्द्रिय जीव है और खान से पृथक् हो जाने के पश्चात् वह कोयला धीमे-धीमे अचेतन हो जाता है।

तो मैं कह रहा था कि सोना-चांदी जन्म से ही स्वर्ण और चांदी रूप है, किन्तु उन के साथ मैल लगा हुआ है, जब तक वे मिट्टी मे मिले हुए है, तब तक उन्हे कोई सोना-चांदी नही कहता, क्योकि उन मे सोने-चांदी की शुद्ध चमक प्रादुर्भूत नही हुई है। स्पष्ट रूप मे अभी तक वे सोने-चांदी के रूप मे नही आए है। सरकार भी उसी मिट्टी से सोना-चांदी निकालने का प्रयास करती है, जिस मे अधिक मात्रा मे सोना-चांदी उपलब्ध हो सके, और खर्च कम होता हो। कितनी ही खाने यो ही पड़ी हुई है।

अभिप्राय यह है कि सोने-चांदी की खाने होने पर भी जब उन मे दूसरे तत्त्व अधिक और सोने-चांदी की मात्रा कम होती है तो सरकार भी उन्हें हाथ नही लगाती। किन्तु तुम अपने गुरुओ

का वात्सल्य भाव तो देखो, उनकी करुणा-शीलता तो देखो, और उपकार-दृष्टि पर तो दृष्टिपात करो। वे पापी से पापी, जिनके मैल की सीमा नही है, जो राजा प्रदेशी के समान महान् अपराधी तथा 'चडे कुद्धे एव लोहियपाणी' है, उन पर भी अपनी असीम करुणा बरसाते है। प्रदेशी राजा की आत्मा रूपी सोने मे कितना मैल मिला हुआ था ? वह पाप का पुज था। किन्तु वाह री साधु की उदारता ! उस के साथ कोई नाता नही, रिश्ता नही, कुछ लेना-देना नही, फिर भी केशी श्रमण ने भारी कष्ट उठा कर, मिहनत करके और अमूल्य समय खर्च करके भी उसे उपदेश दिया। उस के पाप मल को धोया। सन्तो की ऐसी ही महिमा है। ठीक ही कहा है—

वृक्षा फले न आपको, नदी न अँचवे नीर।
परोपकार के कारणे, सता धर्यो शरीर॥

वृक्ष धूप, ताप, सर्दी आदि स्वय सहन करता है और आराम दूसरो को पहुँचाता है। वह अपने फलो का स्वय उपयोग नही करता। नदियाँ और नहरे आदि जलाशय खोदते समय अपनी छाती पर कुदालो तथा आधुनिक अस्त्रो के कठोर प्रहार झेलते है, परन्तु पानी का लाभ दूसरो को ही देते है। वे अपना पानी आप नही पी जाते। इसी प्रकार महात्मा भी स्वय कष्ट उठा कर दूसरो को जो वाणी सुनाते है, उससे स्वार्थ नही सिद्ध करना चाहते, किन्तु दूसरो का ही उपकार करते है। वे चाहे तो एकान्त मे बैठ कर भी स्वाध्याय और ध्यानादि कर अपना कल्याण कर सकते है, परन्तु परकीय कल्याण के लिए उपदेश सुनाते है।

शास्त्र मे चार प्रकार के पुरुष बतलाये है—(१) जो अपना भला करते है, दूसरो का नही। (२) दूसरो का भला करते है,

अपना नही। (३) दूसरो का भी भला करते हैं और अपना भी। (४) जो न अपना भला करते है और न दूसरो का ही भला करते है।

प्रतिमाधारी साधु अपना ही भला करते है, दूसरो का भला नही करते। जिनकल्पी साधु जगल मे ही रहते है। मिल गया तो खा लिया, न मिला तो तपस्याराधन और आत्मचिन्तन मे मगन। वे न व्याख्यान देते है, न किसी को दर्शन देते हैं। अपनी ही साधना मे सलग्न रहते है। इस प्रकार वे अपना तो कल्याण करते है, किन्तु उनके जीवन से दूसरो को लाभ नही पहुँचता। हाँ, दूसरो को उपदेश देना वे हेय या हानिजनक नही समझते, किन्तु वे माल जमा करने मे ही रहते है। वे समझते है कि पहले अपने आप को विशेष रूप से योग्य बना ले, फिर उपदेश दे। वे पहले अपने जीवन को उन्नत आदर्शमय बना लेना चाहते है, ताकि बाद मे जगत् का विशिष्ट उपकार कर सके। वे केवल भोजन के लिए ही बस्ती मे आते है और उदरपूर्ति करके जगल मे चले जाते है। अगर वे जानते है कि हमे जगल मे किसी ने जान लिया है तो दूसरी जगह चले जाते है। मनुष्यो के परिचय मे ज्यादा नही आते। अधिक परिचय मे उनकी शान्तिमयी साधना मे बाधा पडती है।

दूसरे वे है जो दूसरो का तो उपकार कर देते है, परन्तु अपना उपकार नही करते। अभव्य जीव, जिन्हे कभी मोक्ष नही जाना है, जिन्हे मोक्षप्राप्ति की इच्छा ही नही होती, ऐसे आत्मकल्याण की भावना से शून्य अभव्य जीव भी कभी साधु बन जाते है और दूसरो को वैराग्यपूर्ण उपदेश भी सुनाते है। वे दूसरो की आत्मा का तो कल्याण करते है, परन्तु आप कोरे के कोरे ही रह जाते है। जैसे

कुडछी दूसरो को खीर, लापसी, हलवा, शाकभाजी आदि परोसती और रसास्वाद कराती है, पर आप कोरी की कोरी ही रह जाती है। उसका काम सिर्फ देना है, खाना नही। यदि वह रसास्वादन नही कर सकती तो कोई आश्चर्य की बात नही, क्योकि वह जड पदार्थ है और उसे रसेन्द्रिय प्राप्त नही, परन्तु पचेन्द्रिय चेतन होकर कोरा रह जाना अवश्य आश्चर्य की बात है।

तीसरी श्रेणी मे वे साधु गिने जाते है, जो अपना और दूसरो का भी कल्याण करते है। वे अपने कर्मो की भी निर्जरा करते है और साथ ही दूसरे जीवो को भी मोक्षमार्ग की तरफ ले जाते है। जो उदारचित्त होते है, वे स्वय भी खाते है और दूसरो को भी खिलाते है।

मेरे गुरु श्रीवृद्धि चन्द जी महाराज और व्या० वा० श्री मदन लाल जी म० के दादा गुरु श्री छोटेलाल जी महाराज, जो आपस मे गुरु-भाई थे, उनको लाभ अतराय कर्म के क्षयोपसम होने के कारण एक प्रकार को लब्धि प्राप्त थो। वे गोचरी जाते तो जहाँ कुछ भी मिलने को सभावना न होती, किन्तु वहाँ से भी प्रासुक विधि द्वारा भोजनादि प्राप्त कर झट आ जाते थे। वे अपने आप को भी साता पहुँचाते और दूसरे मुनियो को भी।

पजाब मे वद्रोशाह सोहनेशाह का प्रतिष्ठित परिवार है। वे धर्म के ज्ञाता और दृढधर्मी थे। उनके परिवार मे करीब ३०० मनुष्य होगे। उस परिवार मे एक सज्जन लाला शादीशाह जी सर्राफी के वहुत बडे व्यापारी है। जब वे दुकान पर बैठ जाते है तो दूसरे ग्राहक भी वही जा पहुँचते हैं। भाग्य सव का अलग अलग होता है। लाला शादीशाह जी के पास विशेष रूप से ग्राहक आते है तो कोई विशेष

कारण होना चाहिए न ? लोगो को उनके वचन पर विश्वास है। उन्होने किसी से कोई सौदा कर लिया और उससे उन्हे लाभ हो रहा है तथा दूसरे को नुकसान हो रहा है, फिर भी यदि दूसरा आकर अनुरोध करे तो वे उस सौदे को छोड देते। क्या इस प्रकार का त्याग साधारण है ?

तो मनुष्य मे सौभाग्य जैसी कोई चीज होती है, जिससे उसके आगे दुनिया झुक जाती है।

हाँ, तो गुरु महाराज और छोटेलाल जी महाराज खाना और खिलाना जानते थे। उनको गोचरी भिक्षा लाने का बडा शौक था। वे जहा भी चले जाते, फौरन गोचरी मिल जाती। कोई-कोई साधु ऐसे भी होते है कि गोचरी के लिये जाएँ तो खाली हाथ लौटे। लाभान्तराय कर्म के उदय से कोई न कोई कारण ऐसा ही बन जाता है कि असूझना हो जाए ! अर्थात् विधि विगड जाय, जैन साधुओ की भोजन लेने की खास विधि होती है। कई गृहस्थ भी ऐसे होते है जो न देना हो तो किसी न किसी प्रकार जान कर विधि बिगाड़ देते है। कच्चा पानी ही रास्ते में ढोल देते है, जिससे साधु घर मे ही न आ सके, जैन साधु कच्चा पानी यदि रास्ते मे फैल रहा हो तो उस घर मे नही जाते। यद्यपि वे भी जैनी और धर्मी कहलाते है, किन्तु उनके धर्म के अनुसार अपने साधु के सिवाय किसी को देना एकान्त पाप है। जब कोई साधु जा पहुँचता है तो सीधी तरह मना न करके वे कोई ऐसा कारण उत्पन्न कर देते है कि साधु आहार आदि ले ही न सके। पंजाब मे एक बाई इसी बात के लिए प्रसिद्ध है। वह घर तो दया-दान वालो की मान्यता का है, पर उसमे यह आग्रह है।

एक बार मैने सोचा—चलो उनके यहाँ गोचरी ले आऊँ, ताकि दोनों के अन्तराय टूटे। उन बाई के श्वसुर मेरे साथ थे।

परन्तु ज्यो ही मै घर मे गया, उस बाई ने पानी का लोटा ढोल दिया। फिर वह बोली---महाराज जी, मेरे अन्तराय कर्म है तो मैंने भी कह दिया---बाई जी, मेरे भी अन्तराय कर्म का उदय है। यह घटना देख कर उसके श्वसुर जी की मानो जान जल गई। वह बाई परीक्षा मे पूरी उतरी।

तो अभिप्राय यह है कि दान भी प्रत्येक नही दे सकता। झूठे इश्तिहार निकालने मे, झूठे दावे करने मे और विवाह आदि मे हजारो रुपये खर्च कर देते है, किन्तु कही दया धर्म की पानडी हो तो उनका दम घुटने लगता है। तो समझ लेना चाहिए कि पाखाने की ईंट तो पाखाने मे ही लगती है, वह महल मे नही लग सकती।

जो सम्पत्ति न्यायपूर्वक उपार्जित की गई है और जिसके पुण्य कर्म का उदय है, उसकी सम्पत्ति ही धर्म कार्य मे लगती है। पापियो की कमाई मुकदमेबाजी मे और लडाई-झगडे मे ही लगती है। उसे शुभ कार्य मे लगाना बहुत कठिन है।

तो मै कह रहा था कि खाना और खिलाना, सुख पाना और सुख देना, यह तीसरी श्रेणी के मनुष्यो मे होता है।

चौथी श्रेणी के मनुष्य वे है जो अपना भी भला नही करते और अपने कर्तव्यो द्वारा दूसरो को भी लाभ नही पहुँचाते।

तो आप समझ सकते है कि मुनिराज आपके असाधारण शुभ-चिन्तक है। वे आपका अल्पकालीन द्रव्योपकार नही, शाश्वत भाव-कल्याण करते है और अपने खून का पसीना बना कर तथा नाना प्रकार के कष्ट उठा कर भी आपको उपदेश सुनाते है। उन्होने एक नही, हजारो पापी से पापी---पापमैल मे लिप्त आत्माओ को उपदेश देकर शुद्ध कर दिया है।

हाँ, तो सरकार भी उसी खान को हाथ लगाती है, जिसमे से सोना-चाँदी पर्याप्त मात्रा मे निकलने की सभावना हो। पर आपके गुरु तो मिट्टी को भी सोना बनाने का प्रयत्न करते है।

सम्यक्त्व बाहर से नही आता, वह आत्मा मे ही शक्ति रूप से विद्यमान है। विरोधी तत्त्व हट जाने पर वह शुद्ध रूप मे प्रकट होकर चमकने लगता है। धर्मकथा की यही उपयोगिता है कि वह सम्यक्त्व को चमका देती है।

सत्य के प्रति सुदृढ आस्था ही सम्यक्त्व है। सम्यक्त्व सत्य से जुदा नही है और सत्य सम्यक्त्व से जुदा नही है। विशुद्ध सत्य ही सम्यक्त्व कहलाता है। भले ही तुम सत्य को सम्यक्त्व का नाम नहीं देते हो, किन्तु वह पूर्ण सत्य सम्यक्त्व ही है। जो वस्तु जैसी है उस को वैसी ही स्वीकार करना सत्य है और वही सम्यक्त्व है। सत्य को सत्य और असत्य को असत्य मानना ही सम्यक्त्व है।

ससार मे सत्य का जितना भी प्रचार हो, उतना ही थोडा है, क्योंकि आज ससार असत्य की ओर ही प्रगति कर रहा है और असत्य की ही उपासना मे तल्लीन है। सर्वत्र असत्य का ही बोल-बाला है। आज छोटे-छोटे बच्चे भी बडे-बडे असत्य का प्रयोग करते है। असत्य को सिखाने के लिए कोई स्कूल नही, शाला नही है, उस की कही ट्रेनिंग नही दी जाती। उसकी परम्परा तो अनादिकाल से चली आ रही है। ऐसी स्थिति मे मनुष्य का यह कर्तव्य हो जाता है कि वह सत्य के प्रचार के लिए विशेष रूप से प्रयत्नशील हो। कही अग्नि जल रही है तो तमाशा मत देखो, उसे बुझाने का प्रयत्न करो। अर्थात् जो जीव मिथ्यात्व की अग्नि मे जल रहे है, उन्हे सम्यक्त्व रूप पानी से शान्ति दो। परन्तु आज आग लगाने वाले और तमाशा

देखने वाले वहुत है, बुझाने वाले थोडे है। (मिथ्यात्व के प्रसारक वहुत है, किन्तु उसके निवारक वहुत कम हे।)

आग कितनी ही क्यो न फैले, असत्य कितना ही क्यो न वढ जाय, आखिर विजय सत्य की ही होती है। सत्य का एक ही उपासक हजारो को उस आग से—असत्य से—बचा लेता है और एक ही असत्यसेवी हजारो को मिथ्यात्व—मुसीबत-दु ख—मे डाल देता है। अत एव मनुष्य को शक्ति भर असत्य के उन्मूलन के लिए प्रयत्न करना चाहिए।

तो आठवे दर्शनाचार प्रभावना का अभिप्राय यही है कि आगे से आगे धर्म का प्रचार होता जाए। जो धर्म आपने सुना है, उसे दूसरो को सुनाते चलो। जैसे तुम सिनेमा देख कर आते हो तो उसका कथानक दूसरो को बडे रस के साथ सुनाते हो। सिनेमा की दलाली तो कोयले की दलाली है, किन्तु धर्म की दलाली से यहाँ और वहाँ भी मुख उज्ज्वल ही होगा।

तो प्रभावना नामक आठवे दर्शनाचार के आठ भेद है, जिनमे पहला भेद प्रवचनप्रभावना है, अर्थात् धर्मशास्त्र को स्वय पढना और दूसरो को पढाना या सुनाना, विचारो का आदानप्रदान करना, धर्मशास्त्र के अध्ययन की व्यापक रूप से व्यवस्था करना और धर्मज्ञान का अधिक से अधिक प्रसार करना, यह सब प्रभावना के अन्तर्गत है।

दूसरी प्रभावना धर्मकथा है। गुरु की सेवा करके जो ज्ञान प्राप्त किया है, उसके द्वारा धर्मकथा करो और भूले-भटके लोगो को सन्मार्ग पर लगाओ। आप धनोपार्जन करते है तो उसका कोई न कोई लक्ष्य होता है। धन प्राप्त हो जाने पर उसे किसी दुनियावी

हाँ, तो सरकार भी उसी खान को हाथ लगाती है, जिसमे से सोना-चाँदी पर्याप्त मात्रा मे निकलने की सभावना हो। पर आपके गुरु तो मिट्टी को भी सोना वनाने का प्रयत्न करते है।

सम्यक्त्व वाहर से नही आता, वह आत्मा मे ही शक्ति रूप से विद्यमान है। विरोधी तत्त्व हट जाने पर वह शुद्ध रूप मे प्रकट होकर चमकने लगता है। धर्मकथा की यही उपयोगिता है कि वह सम्यक्त्व को चमका देती है।

सत्य के प्रति सुदृढ आस्था ही सम्यक्त्व है। सम्यक्त्व सत्य से जुदा नही है और सत्य सम्यक्त्व से जुदा नही है। विशुद्ध सत्य ही सम्यक्त्व कहलाता है। भले ही तुम सत्य को सम्यक्त्व का नाम नही देते हो, किन्तु वह पूर्ण सत्य सम्यक्त्व ही है। जो वस्तु जैसी है उस को वैसी ही स्वीकार करना सत्य है और वही सम्यक्त्व है। सत्य को सत्य और असत्य को असत्य मानना ही सम्यक्त्व है।

ससार मे सत्य का जितना भी प्रचार हो, उतना ही थोडा है, क्योकि आज ससार असत्य की ओर ही प्रगति कर रहा है और असत्य की ही उपासना मे तल्लीन है। सर्वत्र असत्य का ही वोल-वाला है। आज छोटे-छोटे वच्चे भी वडे-वडे असत्य का प्रयोग करते है। असत्य को सिखाने के लिए कोई स्कूल नही, शाला नही है, उस की कही ट्रेनिग नही दी जाती। उसकी परम्परा तो अनादिकाल से चली आ रही है। ऐसी स्थिति मे मनुष्य का यह कर्तव्य हो जाता है कि वह सत्य के प्रसार के लिए विशेष रूप से प्रयत्नशील हो। कही अग्नि जल रही है तो तमाशा मत देखो, उसे वुझाने का प्रयत्न करो। अर्थात् जो जीव मिथ्यात्व की अग्नि मे जल रहे है, उन्हे सम्यक्त्व रूप पानी से शान्ति दो। परन्तु आज आग लगाने वाले और तमाशा

देखने वाले बहुत है, बुझाने वाले थोडे है। (मिथ्यात्व के प्रसारक बहुत है, किन्तु उसके निवारक बहुत कम है।)

आग कितनी ही क्यो न फैले, असत्य कितना ही क्यो न बढ जाय, आखिर विजय सत्य की ही होती है। सत्य का एक ही उपासक हजारो को उस आग से—असत्य से—बचा लेता है और एक ही असत्यसेवी हजारो को मिथ्यात्व—मुसीबत-दु ख—मे डाल देता है। अत एव मनुष्य को शक्ति भर असत्य के उन्मूलन के लिए प्रयत्न करना चाहिए।

तो आठवे दर्शनाचार प्रभावना का अभिप्राय यही है कि आगे से आगे धर्म का प्रचार होता जाए। जो धर्म आपने सुना है, उसे दूसरो को सुनाते चलो। जैसे तुम सिनेमा देख कर आते हो तो उसका कथानक दूसरो को बडे रस के साथ सुनाते हो। सिनेमा की दलाली तो कोयले की दलाली है, किन्तु धर्म की दलाली से यहाँ और वहाँ भी मुख उज्ज्वल ही होगा।

तो प्रभावना नामक आठवे दर्शनाचार के आठ भेद है, जिनमे पहला भेद प्रवचनप्रभावना है, अर्थात् धर्मशास्त्र को स्वय पढना और दूसरो को पढाना या सुनाना, विचारो का आदानप्रदान करना, धर्मशास्त्र के अध्ययन की व्यापक रूप से व्यवस्था करना और धर्मज्ञान का अधिक से अधिक प्रसार करना, यह सब प्रभावना के अन्तर्गत है।

दूसरी प्रभावना धर्मकथा है। गुरु की सेवा करके जो ज्ञान प्राप्त किया है, उसके द्वारा धर्मकथा करो और भूले-भटके लोगो को सन्मार्ग पर लगाओ। आप धनोपार्जन करते है तो उसका कोई न कोई लक्ष्य होता है। धन प्राप्त हो जाने पर उसे किसी दुनियावी

काम मे न लगा कर सिर्फ उसका पहरेदार ही बना रहने वाला हतभागी और कजूस कहलाता है। इसी प्रकार धर्मशास्त्र का ज्ञान प्राप्त करने का भी लक्ष्य यही है कि धर्मकथा द्वारा धर्म का प्रचार और आत्मा का कल्याण किया जाए।

मगर धर्मकथा का भी कोई ढग होता है। एक फूहड स्त्री भोजन बनाने बैठ जाती है तो माल का कुमाल कर देती है। इसके विपरीत चतुर बाई बनाने बैठ जाय तो उसी रसोई की रसायन कर देती है। वह भोजन खाने वालो को बडा स्वादिष्ट लगता है। इसी प्रकार एक कथावाचक कथा करने बैठ जाय तो लेने के देने पड जाते है।

कथा द्वेष-क्लेश को मिटाने के लिए होती है, न कि उसे उत्तेजित करने के लिए। पानी अग्नि बुझाने के लिए होता है न कि बढाने के लिए। मगर पानी-पानी मे भी अन्तर होता है। एक पानी जैसा पदार्थ होता है मिट्टी का तेल—घासलेट और एक पानी होता है पीने के काम आने वाला। दोनो पानी के रूप मे जमीन मे से ही निकलते हैं। यद्यपि जमीन दोनो को ही जन्म देती है, किन्तु स्वभाव दोनो का भिन्न-भिन्न है। एक पानी वह है जो धधकती हुई ज्वालामुखी को शान्त कर देता है और इसके लिए स्वय को मिटा देता है। और दूसरो के जान-माल की हिफाजत करता है, और दूसरा पानी वह है जो दूर से ही आग को पकड लेता है और विस्फोट करके सारे गाँव को भस्म कर देता है।

दुनिया के लोगो ! याद रखना। ज्ञानी पुरुष कहते है कि यह पृथ्वी रत्नगर्भा भी है और अगारगर्भा भी है। रत्न-प्रसविनी भी यही पृथ्वी है और कोयलो को जन्म देने वाली भी यही पृथ्वी है।

याद रखना जैसा तेरा स्वभाव होगा, वैसा ही तुझ को फल प्राप्त होगा ।

हीरे, पन्ने मुकुट मे लगाए जाते है। उस मुकुट को पहनने वाले को दुनिया प्रणाम करती है। क्योकि उनमे चमक है, स्वच्छता है। उनमे कालापन नही है, उनका स्वरूप निखरा हुआ है। अत उन्हे सब सिर पर चढाते है, अँगूठी मे जडवाते है और दूसरो को दिखाते है। जो जीवन मँजा हुआ है ससार उसका मान करता है, उसे उच्चासन प्रदान करता है। किन्तु कोयले ! तू भीतर से भी काला और वाहर से भी काला है। इसी कारण तुझे आग मे झोकते है। तुझे कोई सिर पर नही चढाता और अँगूठी मे भी नही जडवाता। कपडो से भी दूर रखते है। तू काला जो है ! जैसा जिसका जीवन होता है, वैसा ही उसे फल भुगतना पडता है।

अरे काले कोयले ! जिन्हे तू जलाने जा रहा है, वे कदाचित् जल या न जले, पर तू अवश्य ही भस्म वन जाएगा। और वह भस्म भी हवा के एक झोके से कही को कही उड जाएगी। उसका पता भी नही लगने वाला है।

हीरे पन्ने के नग वनाने वाले उन्हे खराद पर चढाते है, घिसते है और उनमे चमक लाते है। इतना कष्ट उठा कर भी वे दूसरे की शोभा ही वढाते है। इसी प्रकार धर्मी पुरुप आपत्तियो मे, कष्टो मे फँस कर भी दूसरो का भला ही करते है ! यही वास्तविक जीवन है।

तो धर्मकथा करने से भी धर्म की प्रभावना होती है। हाँ, स्त्रीकथा, भक्तकथा, देशकथा और राजकथा से फायदा होने वाला नही है। इन विकथाओ से मनुष्य स्वय मलीन होता है और दूसरो

को भी मलीन करता है। जीवन का महामूल्य समय भी व्यर्थ नष्ट होता है। समीचीन कथा वही है, जिससे दूसरे को और स्वय कथा-कार को भी शान्ति मिले। दवा वही अच्छी है, जिससे रोगी का रोग दूर हो।

ससार के कामो मे चतुराई दिखाने वाले तो बहुत है, किन्तु धर्म मे चतुराई दिखाने वाले कम हैं। कोई व्यक्ति घूमता घामता किसी रियासत मे जा निकला। उसने राजा से मिलने का समय माँगा। द्वारपाल ने राजा को सूचना दी और राजा ने आने का प्रयोजन पूछा। उसने कहा—मै हुजूर की चाकरी करना चाहता हूँ। राजा ने योग्यता के विषय मे पूछा तो उसने वतलाया—हुजूर! मेरी अन्यान्य योग्यताएँ तो गौण हैं, परन्तु एक काम मे मै असाधारण पटु हूँ। वह यह है कि कोई कैसा भी रूस जाए, मै उसे भी मना सकता हूँ। मैने इसी वात का प्रमाण-पत्र प्राप्त किया है कि जो रूस जाए उसे विना वात-चीत किए ही मना लेता हूँ।

सज्जनो यहाँ 'रूस जाय' का मतलव नाराज होना या रुष्ट होना है रूस (रशिया) देश चला जाय मत ले लेना, क्योंकि आप मतलव निकालने मे प्रवीण हो। किसी ने अपने नौकर से कहा - जा पान ले आ। नौकर ने चट उत्तर दिया—श्रीमान् जी, सँभाल लीजिए अपनी नौकरी। मुझ से यह काम नही होगा। मालिक ने कहा - अरे मूर्ख! मामूली से काम मे ही नौकरी सँभलाने लगा। यह नही करेगा तो क्या करेगा? नौकर वोला—हो सकता है आपके लिए मामूली-काम हो! मगर मै इतने वडे जापान को कैसे ला सकता हूँ?

तो मतलव निकालने वाले बहानेवाज ऐसी-ऐसी वाते खोज लिया करते है।

तो उस व्यक्ति ने राजा को अपनी विशिष्टता का परिचय देते हुए बतलाया—किसी भी रूस जाने वाले को मना लेना मेरे बाये हाथ का खेल है। राजा ने सोचा—चलो यह भी उपयोगी आदमी है। कभी रानी तो कभी नौकरानी रूसती ही रहती है। मनाने के लिए कोई आदमी चाहिए। यह सोच कर राजा ने कहा, अच्छा, अभी अस्थायी रूप से तुम्हारी नियुक्ति की जाती है। परीक्षा मे उत्तीर्ण होने पर स्थायी नियुक्त किए जाओगे। उस ने नियुक्ति अगीकार कर ली और आराम से रहने लगा।

उस व्यक्ति को अपनी कला पर पूर्ण विश्वास था। वह जानता था कि मैं अपने कर्त्तव्य मे कभी असफल नही हो सकता। इधर राजा ने उस की परीक्षा करने को ठानी। अपनी एक दासी को समझा-बुझा कर वाग मे बैठा दिया और कह दिया—जब तक मै स्वय लेने न आऊँ, तब तक किसी देवता के कहने पर भी अपने आसन से विचलित न होना और न वापिस आना। अगर किसी के बहकावे मे आ गई तो समझ रखना—तेरी जान की खैर नही।

दासी गई और अनमनी-सी सूरत वना कर बैठ गई। उधर राजा ने उस व्यक्ति से कहा—तुम जब से आये, महल की दशा ही कुछ की कुछ हो गई। न मालूम क्या हो गया है दासी को, कि सबेरे से ही सब काम-काज छोड कर नाराज हो कर बाग मे बैठ गई, वापिस आने का नाम ही नही लेती। मैंने मनाया, वजीर ने समझाया और सब ने मिन्नत की, मगर वह आने का नाम नही लेती। पगार बढाने का प्रलोभन भी उसे राजी न कर सका। कुछ बोलती भी तो नही है। आज तुम्हारी परीक्षा हो जायगी कि तुम कितनी चतुराई से उसे मना कर ले आते हो।

उसने कहा—अन्नदाता, दासी को मनाना क्या बडी बात है ? अभी हाजिर कर देता हूँ। आप मुझे चार आदमी और चार-चार कसी तथा कुदाल दे दीजिए।

राजा—इनका क्या करोगे ?

उसने कहा—यही तो मेरे मनाने के टोटके है। इसी मन्त्र से मेरी विद्या सफल होगी।

राजा—मगर वे क्या काम आएँगे ?

वह—वस यह मत पूछिए और न मेरे काम मे दखल ही दीजिए।

वह उक्त सामान के साथ बाग मे गया। उसने देखा कि गहनो से लदी दासी रोती हुई सी सूरत बनाये बैठी है। इसने उसी की ठीक सीध मे कुछ फासले पर फीता निकाल कर जमीन मापी। आदमियो से कहा—इस निशान से उस निशान तक एक गड्ढा खोदो। गड्ढा खोदना शुरू करवा कर उसने एक दो वार दासी पर दृष्टि डाल कर नाप सा लिया और आदमियो से कहा—जरा यो खोदो और कुछ अधिक गहरा करो।

उसने तीसरी बार इधर-उधर झुक कर फिर नाप लिया और गड्ढे को भी नापा। फिर कुछ और खोदने को कहा।

दासी चुप-चाप यह कार्रवाई देख रही थी, पर उस के दिल मे उथल-पुथल मच गई। उसने सोचा—मेरा नाप ले-ले कर यह कैसा ओवर-कोट तैयार किया जा रहा है। यह मामला क्या है ? इस प्रकार सोच कर वह घबराने लगी। उसे निश्चय हो गया—यह मेरे नाप की कब्र खुदवा रहा है। इसी समय उस पुरुष ने खोदने वालो से कहा—अब सब मामला ठीक हो गया। रूसने वालो को यही नतीजा

भुगतना पडता है। क्या अन्नदाता महाराज के सामने यह गडबड चल सकती है कि रूस जाना और मनाने पर भी न मानना ! यहाँ भी पोपा बाई का राज्य समझ रक्खा है। राजा से रूसने वालो को इस धरती पर जीने का अधिकार नही । उन्हे तो जमीन के भीतर ही समा जाना पडेगा।

यह सुन कर दासी से न रहा गया। उसने कहा—यह तो बडा जुल्म हो रहा है !

सुनी अनसुनी करके उस आदमी ने कहा—बस चार अगुल और खोद डालो, फिर सारा मामला फिट बैठ जाएगा।

दासी घबड़ा कर बोली—अरे यह कर क्या रहे हो ? और किस लिए गड्ढा खोद रहे हो ?

उसने उत्तर दिया—यह कब्र तेरे लिए है। तुझ जैसी नमक-हराम को हम जिन्दा ही दफना देगे । ऐसी दासी की महल मे जरूरत नही है। महाराज की यही आज्ञा है और उसका हमे पालन करना ही पड़ेगा।

दासी बोली—वाह, खूब है राजा की आज्ञा। राजा ने चोर को कह दिया—चोरी कर, और साहूकार से कह दिया कि जागता रह। राजा साहब को यह कैसी नीति है ? मुझे कह दिया कि परमात्मा के मनाने से भी न मानना सिवाय मेरे, और इधर यम-राज के दूत भेज दिये।

अन्त मे दासी बोली—मुझे मत दफनाओ और एक बार महाराज से बात कर लेने दो।

उस आदमी ने कहा—अगर बात करनी है तो सारे जेवर उतार कर दे दो।

दासी ने ज़ेवर उतार कर दे दिये। उसने जेवर कब्जे में करके कहा—अब जल्दी जाकर बात कर आओ।

दासी रोती-पीटती राजा के पास पहुँची तो वह आदमी पहले ही पहुँच चुका था। उसने राजा से कहा—अन्नदाता, दासी पधार रही है।

राजा को उस दासी पर पूर्ण विश्वास था कि वह मेरी बात टाल नही सकती। अत एव उसने कहा—वह मुझ से नहीं मानी तो तुझ से कैसे मान सकती है ?

उस आदमी ने कहा—हजूर, हाथ कगन को आरसी क्या ? यह लीजिए उस के गहने। वह भी पहुँचती ही होगी।

राजा ने गहने देख कर कहा—गहने उस से छीन कर तो नही ले आये हो ?

वह—नही हुजूर, उसी ने अपने हाथो से उतार कर दिये है, उसी के मुँह से सारी कैफियत मालूम हो जाएगी।

इसी समय दासी रोती-पीटती, आँसुओ से मुँह धोती राजा के पास आई और बोली—अन्नदाता, क्या मेरे पिछले कर्मो का इसी प्रकार वदला लेना था ? आपने मुझे हुक्म दिया कि किसी के वहकावे मे मत आना और पीछे से मेरी मौत का सामान भिजवा दिया ! हुजूर, कोई अपराध हो गया हो तो क्षमा करें। मेरी जान वख्शी जाय।

राजा दासी की यह अटपटी-सी बाते सुन कर परेशानी मे पड गया कि मामला क्या है ? तत्पश्चात् उसने उस आदमी से पूछा—क्या तुम ने इस से कुछ कहा है ?

उसने कहा—अन्नदाता, मैने पहले एक शब्द भी इससे नही कहा। पहले यह बोला तो मैने जवाब दिया। इसी से पूछ कर देख लीजिए न।

राजा ने दासी से सच-सच बात बताने को कहा तो दासी बोली—अन्नदाता, यह कसी और कुदाल-फावडा ले कर आया, फीते से दूर से ही मुझे नाप लिया और गड्ढा खुदवाना शुरू कर दिया। यह कब्र खुदवाने लगा तो मै घबराई। फिर जब इसने स्पष्ट कहा कि ऐसी दासी को जिन्दा दफना देना ही ठीक है तो मेरी घबराहट चरम सीमा पर पहुँच गई। मुझे कहना पडा कि राजा साहब से मुलाकात कर लेने दो। इसने मेरी प्रार्थना स्वीकार की। जान बचाने के लिए मैने गहने भी दे दिये।

सारी कहानी सुन कर राजा ने मन मे सोचा—वास्तव मे यह आदमी अपने फन मे बहुत होशियार है। फिर उससे कहा—वाकई तुमने अपनी कला का सुन्दर प्रदर्शन किया है, किन्तु एक बार मे पूरा सन्तोष नही हुआ है। ऐसा ही कोई दूसरा अवसर आने पर तुम्हारी नियुक्ति स्थायी कर दी जायगी।

उसने कहा—अन्नदाता की जो इच्छा।

कुछ महीने बीत जाने पर एक दिन राजा ने रानी से कहा—मै तुम्हे मैके भेज रहा हूँ। अगर तुम मेरे आये बिना यहाँ आ गई तो हमारा-तुम्हारा सम्बन्ध विच्छिन्न हो जायगा। मगर चिन्ता न करना, मै शीघ्र ही तुम्हे लेने आऊँगा। हाँ, दूसरे किसी के साथ मत आना।

रानी पीहर मे सानन्द रहने लगी। कुछ दिन व्यतीत होने पर राजा ने उस आदमी से कहा—भई, गजब हो रहा है। रानी का कई बुलावे भेजे, पर वह नही आ रही है। वह मुझ से नाराज हो

गई मालूम होती हे । उस प्रिय सहचरो के बिना मेरो तबीयत नही लगती । अच्छा हो, तुम जा कर मना लाओ ।

उसने कहा---अन्नदाता, यह कोन-सो बडो बात है। मै रानी साहिवा को कुछ हो दिनो मे लाकर आपके चरणो मे उपस्थित कर दूँगा । यह कह कर वह रानो के पोहर के नगर मे पहुँचा । उसने वहाँ हजार दो हजार इश्तिहार छपवाये, जिनका आशय यह था कि—'नगर के प्रजाजनो ! अमुक देश के राजा ने अपनी पहलो रानी का परित्याग कर दिया है। उनका दूसरा विवाह अमुक तिथि को होगा। अत सब लोग भोज मे सम्मिलित हो ।

यह इश्तिहार पढ कर लोग चकित रह गये । सोचने लगे—उस राजा की शादी तो हमारे यहाँ की राजकुमारी से हुई है । राजकुमारी सुशीलता की देवी है। फिर उनका परित्याग क्यो ? दूसरा विवाह कैसे !

रानी ने भी यह इश्तिहार पढा। दासियो ने भी दौड कर उन्हे यही समाचार सुनाया । रानी के हृदय मे बेहद खलबलो मच गई। वह सोचने लगी—महाराज ने मेरे साथ बडा धोखा किया, अन्याय किया । ऊपर से तो मिस्री से भी अधिक मीठे है और भीतर इतना हलाहल भरा है ! मुझे यहाँ भेज दिया । मै उनके आने की प्रतिदिन प्रतीक्षा करती हूँ और उधर दूसरा विवाह रच लिया गया है ! यह विश्वासघात नही है क्या ? कैसा झाँसा दिया कि मेरे आये विना लौटना नही ! मै इस अन्याय को किसो प्रकार भी सहन नही कर सकती । कुछ भी हो, एक वार जाकर राजा को समझाऊँ ही ।

रानी रवाना हो गई। उस आदमी को यह समाचार विदित हो- तो वह भी रवाना हुआ और रानी से पहले ही जा पहुँचा ।

उसने राजा से कहा—हजूर ! रानी साहिबा पधार रही है।

राजा को विश्वास न हुआ। उसने सोचा—रानी कदापि मेरी आज्ञा का उल्लघन नही कर सकती। मेरे गये विना नही आ सकती।

मगर थोडी देर बाद ही रानी जी ने राजमहल मे प्रवेश किया और राजा के पास जाकर गिडगिडा कर कहा—प्राणनाथ, मैंने क्या अपराध किया है ? मै आपकी आज्ञा का पालन करती रही और आप मेरा परित्याग करने को उद्यत हो गये ! क्या मै इस योग्य भी नही कि अपना अपराध सुन सकूँ और सफाई पेश कर सकूँ ? मैं आपकी दूसरी शादी कदापि नही होने दूँगी।

राजा के लिए रानी का कहना एक पहेली बन गया। उसने कहा—तुम कह क्या रही हो ? यहाँ तो ऐसी कोई बात ही नही है।

रानी ने इश्तिहार निकाल कर दिखलाया तो राजा चकित रह गया। उसने उस आदमी की ही यह शरारत समझ कर रानी से कहा—मै स्वप्न मे भी ऐसा नही सोच सकता। तुमने वृथा इस इश्तिहार पर भरोसा किया।

सज्जनो ! दुनिया तो पर्चा ही देखती है। वह अदरूनी मामले को जाँचने की कोशिश नही करती।

तो ससार मे बहकाने वाले बहुत है। बाते बनाने वालो की कमी नही है। वे सासारिक प्रपचो मे जितनी बुद्धि लगाते है, उतनी धर्म के क्षेत्र मे लगा दे तो आत्मा का कल्याण हो जाय।

नारदपन करने मे क्या रक्खा है ! बात ऐसी कहनी चाहिए जिससे भूले-भटके रास्ते पर आ जाएँ। विगडी के बनाने मे मजदारी है, अक्लमदी है, बनी को विगाडने मे किसी को लाभ नहीं है।

अभिप्राय यह है कि धर्म-कथा करो और पाप कथा मत करो। ऐसी कथा करो कि धर्म की प्रभावना हो। दान के विषय मे

प्रकाश डालो कि दान से दरिद्रता का नाश होता है, दूसरो का दुख दूर होता है, शील से यश, सौभाग्य, आरोग्य, बल दीर्घायु और अन्तत मोक्ष की प्राप्ति होती है। तप की आराधना करने से अनेक प्रकार की लब्धियाँ प्राप्त होती है और कर्मनिर्जरा होती है। शुभ भावना से आत्मशुद्धि होती है और आत्मा मे आनन्द की लहर पैदा होती है। ब्रह्मचर्य का तन, मन, वचन से पालन करने वालो के चरणो मे देवता भी अपना मस्तक झुकाते है। कहा भी है—

शीलवान के चरणकमलो मे देवी देवता।
स्वर्ग से आते यहाँ मस्तक झुकाने के लिए॥
शील को पालो जरा आराम पाने के लिए।
कर्म के बन्धन कटा मुक्ति मे जाने के लिए॥

शास्त्र मे भी कहा है—

देवदाणवगधब्बा जक्ख-रक्खस-किन्नरा।
बभयारि नमसति दुक्कर जे करति त॥

ब्रह्मचारी का आसन कितना ऊँचा है। उसकी आत्मा मे कितनी जागृति और पवित्रता होती है! इस गाथा मे यही चित्र अकित किया गया है। जो पुष्कर ब्रह्मचर्य-व्रत का पालन करते है, देव, दानव, गन्धर्व, यक्ष, राक्षस और किन्नर देवता उन्हे नमस्कार करते हैं।

जैन शास्त्रो का विधान है कि सौ साल की वृढिया हो, उसका शरीर क्षत-विक्षत हो चुका हो, उसकी नाक कटी हो, कान कटे हो और वडी ही भद्दी शक्ल की हो, तब भी ब्रह्मचारी को उससे दूर रहना चाहिए। आग किसी भी स्थिति मे हो, वह जलाएगी ही।

आज मनुष्य इतना विकारमय बन गया है कि उसके पतन की कुचेष्टाओ का वर्णन नही किया जा सकता। उसकी कुचेष्टाएँ मानवता को भी लज्जित करती है। आज कई साधु-बाबा औरतों से मुट्ठियाँ भरवाते है। वे घटो उन की सेवा मे रहती है। घर वालो को पता नही होता कि हमारी श्रीमती जी कहाँ जाती है। जैनशास्त्रो की मर्यादा है कि सूर्यास्त के पश्चात् साधु के पास स्त्री और साध्वी के पास पुरुष नही जा सकते।

वास्तव मे ससार मर्यादा मे नियन्त्रित है। सब चीजे मर्यादा मे स्थित है। एक बार मर्यादा भग होने पर पतन की ऐसी परम्परा चल पडती है कि फिर उसका अन्त आना ही कठिन हो जाता है।

तो जो ब्रह्मचारो और ज्ञानी पुरुष है, उनकी प्रशसा करनी चाहिए, क्योकि बडे-बडे योद्धाओ को जीत लेना और हिमालय जैसे पर्वत की उच्चतर चोटियो पर चढ जाना सरल है, परन्तु ब्रह्मचर्य रूपी दिव्य शैल के उत्तुग शिखर पर चढना पगु का काम नही। जिनके पास अमोघ साधन और सामर्थ्य है, वही उस पर चढ सकते है। कई चढे और बीच मे ही गिर पडे। वस्तुत यह पृथ्वी उन्ही धर्मनिष्ठ महान् आत्माओ के सहारे टिकी है। प्रत्येक नगर मे किसी जती-सती का होना जरूरी है।

राजा भोज अपने समय का अनन्य प्रजा-सेवक राजा हो गया है। वह अपना वेष बदल कर प्रजा की अवस्था को जानने के लिए रात मे गश्त लगाया करता था। उसे बडी चिन्ता रहती थी कि मेरे राज्य मे कोई दु खी न रहे। वह प्रजा के सुख-दु ख को अपना सुख-दु ख समझता था।

आज के अनेक अफसर, जिनके कन्धो पर प्रजा के सरक्षण का दायित्व है, बगलो मे पडे खुर्राटे लिया करते है। उन्हे पता लग जाय

कि डाकू अमुक पहाडी मे छिपे है तो अनसुनी करके समय गुजार देते है और जब डाकू वहाँ से चल देते है तो वे जवानो को साथ लेकर जाते है और दो-चार दिन मे भत्ता पका कर लौट आते है। परन्तु राजा भोज अपनी नीद और आराम की परवाह न करके रात के अन्धकार मे चुपचाप चक्कर काटा करता था।

वह जा रहा था तो एक मकान मे से कुछ आवाज सुनाई दी। वह छिप कर द्वार पर खडा हो गया और किवाडो के छेद से भीतर का दृश्य देखने लगा। उसने देखा—एक षोडशी नवयुवती अपने पति को जिमाने के लिए थाल परोस कर लाई है और आम का रस निकालने मे तत्पर है। राजा उसके सौदर्य को देख कर मुग्ध हो गया और विकार-वासना से उसकी ओर निहारने लगा। उधर युवती उस पके हुए रस भरे आम को गिलगिला कर रस निकालना चाहती है, मगर आम मे से रस नही निकलता।

राजा उस समय साधु के वेष मे था। उसने कहा—मुझे भिक्षा दो। युवती ने कहा—आम का रस निकाल कर पति को जिमा कर अभी आप को भिक्षा देती हूँ।

राजा विकारपूर्ण दृष्टि से खडा-खडा युवती को निहारने लगा। युवती के वार-वार प्रयत्न पर भी आम मे से एक भी बूँद रस न निकला। तब युवती ने उस आम्रफल को सम्बोधन करके कहा—अरे आम्रफल! इतना कठोर क्यो हो गया कि एक भी बूँद नही छोड रहा है? मालूम होता है, राजा भोज की दृष्टि मे विकार आ गया है। वह दृष्टि तेरे ऊपर पड गई है जिससे तू रस नही छोड रहा है। राजा रक्षक से भक्षक बन गया है।

उसके पति ने प्रतिवाद करते हुए कहा—तू बावली तो नही

हो गई है ? राजा भोज जैसे पवित्रात्मा के सम्बन्ध मे ऐसा विचार कर रही है।

पत्नी बोली—नही, मै सोच-समझ कर कह रही हूँ। या तो मेरे धर्म मे खराबी आ गई है या राजा के मन मे खराबी आई होनी चाहिए। किन्तु मै अपने को तो जानती हूँ। मैने जब से होश सँभाला है, पर-पुरुषो को पिता और भाई के समान माना है फिर आम मे से रस क्यो नही निकलता ? अवश्य राजा की दृष्टि मे विकार आया होगा।

राजा भोज ने यह सुना तो पैरो तले की जमीन खिसक गई। शरीर पसीने से तर हो गया। वह जार-जार रोने लगा और आँसुओ से पाँवो को धोने लगा। उसने अपने को धिक्कारते हुए कहा—तेरे जैसा पापी और नीच इस ससार मे और कौन होगा ? तू रक्षक हो कर भक्षक बन गया ! हाय तूने यह क्या किया कि एक पुत्री को विकारदृष्टि से देख लिया ? किस मुँह से कहूँ कि मै ही हूँ देवी ! वह कामी नीच पुरुष जिस के कारण आम मे से रस नही निकल रहा है। मगर इस पतिव्रता के आगे पाप का प्रायश्चित्त किए बिना पाप धुलेगा कैसे ? इस प्रकार राजा ने अपना मन तत्काल घुमा लिया, वह निर्विकार हो गया। एक शायर कहता है—

है न मुश्किल जीतना, दस लाख सुभटो का।
है आफरी उसकी कि जिसने, अपना मन जीता ॥

दस लाख योद्धाओ—सुभटो—को जीतना उतना कठिन नही, जितना अपने मन को जीतना कठिन है।

तो राजा के मन का पाप धुल गया। मन ही पाप की घटा लाया था और मन की ही हवा चली तो वह घटा उड गयी। इस

प्रकार राजा की मानसिक शुद्धि होने पर युवती ने जो आम निचोडा तो ऐसा रस निकला जैसे नल मे से पानी निकलता है ? यह देख युवती के आश्चर्य का पार न रहा। उसने पति से कहा—मालूम होता है राजा भोज हमारे घर पधार गए है। यह सुन कर पति ने कहा—आज तू कैसी वाते कर रही है ?

राजा से नही रहा गया। वह साधु वेष मे भिक्षा लेना तो भूल गया और उस पतिव्रता देवी के चरणो मे गिर पडा। उसने कहा—क्षमा करो देवी ! हे पुत्री ! गर्व की वात है कि मेरे राज्य मे तेरे जैसी सुशीला देवियाँ मौजूद है ! तू ने मुझ जैसे पापी को गिरने से वचा लिया।

भोज राजा होकर भी कितनी नम्रता से क्षमायाचना करता है ! धन्य है ऐसा राजा और धन्य है ऐसी पतिव्रता नारियाँ, जिनके वल पर दुनिया टिकी हुई है !

मगर आज का पामर प्राणी अपनी भूल को स्वीकार करने मे अपना वडा अपमान समझता है। ऐसे लोगो को घर मे ही अपने आत्मदेव से फैसला कर लेना चाहिए, अन्यथा यमदूतो की मार पडेगी तो कितनी दुर्दशा होगी ?

कर्म किसी के सगे नही है। मन मे कई तरह के तूफान उठते है, किन्तु सागर मे उठने वाली लहरे सागर मे ही समा जाती है। अगर वे अपनी मर्यादा का उल्लघन करके दूर जा पडे तो दुनिया मे प्रलय ही मचा देवे।

सज्जनो ! भूल किस से नही होती ? अल्पज्ञ से भूल होना स्वाभाविक है। मगर भूल होने पर राजा भोज की तरह अन्त करण से उसका प्रायश्चित्त कर लेना ही हितकर है। शास्त्र मे दस प्रकार

के प्रायश्चित्त चले है, उनमे पश्चात्ताप भी एक हे। पश्चात्ताप का असली प्रमाण यह है कि जिसका अपराध किया हो उसी से क्षमा-याचना की जाय।

भोज ने क्षमायाचना की तो उस देवी ने कहा—आप पिता है और मै आपकी पुत्री हूँ।

दोनो के नेत्रो मे स्नेह के आँसू उमड पडे। दोनो के हृदय गद्‌गद् हो गए। राजा की पापकालिमा धुल गई।

इस कथा से विदित होता है कि सतियो के सती मे कितनी उग्र शक्ति होती है। वह पहचान सकती है कि राजा की दृष्टि क्रूर हो गई है और इसी कारण आम्रफल मे से रस नही निकल रहा है। और रस निकलते ही उसने समझ लिया कि यह राजा भोज ही होने चाहिएँ।

तो झूठ तीनो कालो मे झूठ ही रहता है। सखिया सखिया ही रहता है। सत्य कदापि असत्य नही हो सकता। अत एव भद्र पुरुषो! मनुष्य जन्म पाकर धर्म-कथा करते जाओ और पाप कथा—विकथा—से मन को हटाओ। यह धर्म-कथा तुम्हारे कल्याण का कारण बनेगी।

धर्म-कथा चार प्रकार की है। प्रत्येक धर्म कथा की तासीर भिन्न भिन्न है। कोई धर्म-कथा कुछ असर करती हे और कोई कुछ और ही असर पैदा करती है। जैसे प्रत्येक दवा असर-कारक होने पर भी उसका असर अलग-अलग प्रकार का होता है और डाक्टर समझता है कि किस रोगी को कौन सी दवा देनी चाहिए, इसी प्रकार धर्म-कथा भी पृथक्-पृथक् रोगियो पर अलग-अलग असर करती है। चार प्रकार की धर्म-कथाएँ है—(१) आक्षेपणी (२) विक्षेपणी

(३) सवेगनी और (४) निर्वेदनी। इनके स्वरूप पर यथासमय प्रकाश डाला जाएगा। यह चारो क्या रंग लाती है और चारो का क्या स्वभाव है, यह बात तो ध्यान-पूर्वक सुनने से ही विदित होगी ।

सब को धर्म-कथा सुन कर और सुना कर धर्म की प्रभावना करनी चाहिए। जो धर्म-प्रभावना करते है, वे ससार समुद्र से पार हो जाते है।

ब्यावर
३०—९—५६

---

# प्रभावना-आचार

## धर्म-कथा

भद्र पुरुषो !

कल बतलाया गया था कि सम्यग्दर्शन को विकसित करने के लिए, धर्म का अधिक से अधिक प्रचार करने के लिए और सत्य के पुनीत पथ पर प्रगति करने के लिए शास्त्रकारो ने आठ प्रकार के दर्शनाचार का निरूपण किया है। उनमे प्रभावना आठवॉ दर्शनाचार है। प्रभावना के भी आठ भेद है, जिनमे दूसरा भेद धर्मकथा है।

धर्म-कथा महान् लाभ का कारण है। श्री गौतम स्वामी ने प्रश्न किया—भगवन् ! धर्म-कथा करने से अर्थात् धर्म-प्रवचन सुनाने से सुनाने वाले को किस फल की प्राप्ति होती है ?

लाभ का प्रश्न सब जगह पहले आता है। प्रयोजन के बिना मूर्ख भी प्रवृत्ति नही करता। कहावत है—"प्रयोजनमनुद्दिश्य मन्दोऽपि न प्रवर्तते।' किन्तु प्रयोजन भी तरह-तरह के होते है। एक प्रयोजन तो ऐसा है जिसमे अपना और दूसरे का भी कल्याण गर्भित होता है और आत्मा का विकास होता है, सत्य धर्म की उन्नति होती है तथा धर्म का प्रचार होता है। दूसरा प्रयोजन भौतिक सुखो की प्राप्ति करना होता है। मगर इस प्रयोजन मे मनुष्य की दृष्टि का विकार ही मूल कारण है। ऐसे प्रयोजनो मे छल, कपट, दम्भ, लोभ आदि बुराइयॉ निहित होती है। इस दृष्टि मे इतनी सकीर्णता होती है कि वह चारो ओर से सिमट कर अपने तक ही सीमित हो जाती

हैं। मगर लोकोत्तर प्रयोजन-दृष्टि को निर्मल और विशाल बनाता है तथा स्व और पर के कल्याण मे सहायक होता है।

तो धर्म-कथा सुनाने से, धर्म का सदेश आगे से आगे पहुँचाने से, 'धर्म-कथा क्या है, धर्म के आचरण से किस लाभ की प्राप्ति होगी' आदि बाते समझाने से तथा जनता को धर्म की ओर आकर्षित करने से जीव सौभाग्यशाली बनते है। यह धर्म-कथा का फल है।

इसके विपरीत जो लोग निन्दा करते है, विकथा करते हैं, चुगली करते है वे दुर्भागी होते है। वे जहाँ भी जाएँगे उन्हे अपमान मिलेगा, निरादर भोगना पडेगा, वे दुखित होकर जीवन-यापन करेंगे।

इस प्रकार जो धर्म-कथा करते है, वे भद्रकारी कर्म कर रहे है और अपने पूर्वोपार्जित कर्मों की निर्जरा करते हैं। इससे पुण्योपार्जन भी होता है। जहाँ खेती की जाती है वहाँ धान्य की उत्पत्ति के साथ खाखला भूसा भी सहज ही प्राप्त हो जाता है, कोई किसान भूसा प्राप्त करने के उद्देश्य से खेती नही करता। इसी प्रकार पुण्योपार्जन के लिए धर्म-कथा करना उचित नही। साधक का लक्ष्य कर्मनिर्जरा करना ही होना चाहिए, पुण्य तो आनुषगिक फल है जो अनायास मिल ही जाता है। अत एव मुझे परलोक मे सुख मिले, वैभव मिले सुख की सामग्री मिले इस प्रकार की कामना न रख कर धर्म-कथा करने वाले के अन्तकरण मे कर्मनिर्जरा का ही उद्देश्य होना चाहिए।

जगत् के अन्धकार मे विचरण करने वाले प्राणी किस प्रकार ज्ञानालोक प्राप्त करे, उन्हे राहत मिले, वे सत्य मार्ग पर आकर अपना कल्याण करे, इस प्रकार के ऊँचे दृष्टिकोण से अपना भला तो हो ही जाता है।

जो धर्म की प्रभावना करते है, धर्म का प्रसार करते है, उन्हे अपने हृदयप्रदेश मे भौतिक सुखो की कामना का विषैला अकुर क्षण भर के लिए भी नही उगने देना चाहिए। इस प्रकार की कामना मनुष्य के कर्तव्य को मलीन वना देती है।

यदि आपकी भावना उच्च कोटि की है तो उसके द्वारा उच्च कोटि का ही फल प्राप्त होगा। मधुर फल देने वाले वृक्ष मे मधुर फल ही लगते है। इसी प्रकार जो अच्छी भावना से धर्म-कथा करते है, उन्हे सभी तरह से अच्छा ही फन प्राप्त हाता है। वे जहाँ भी जाएँगे, आदर और सम्मान के भाजन होगे और प्रतिष्ठा पाएँगे। वे शुभ कर्मो के उपार्जन के साथ कर्मो की निर्जरा भी करेगे।

किन्तु आज धर्म-कथा के प्रति क्वचित् ही रुचि देखी जाती है। पाप-कथा मे लोग इतने सलग्न रहते है कि पूरी रात भी व्यतीत कर दे और न ऊबे! लडका आकर कहता है - बापू जी, भोजन कर लो, ठडा हो रहा है। पर बापू पापकथा मे इतने तल्लीन और व्यस्त है कि उन्हे भोजन की भी चिन्ता नही। उनकी निन्दा की रामायण अभी समाप्त ही नही हुई है और उसकी पूर्णाहुति हुए बिना वे जाएँ तो कैसे जाएँ! पापकथा की पूर्ति न होगी तो उनका भोजन पचेगा कैसे? किन्तु उस अज्ञानी को नही मालूम कि मै अपने दुष्कर्म की वदोलत यहाँ तो अपमानित हो ही रहा हूँ, आगे के लिए भी पाप कर्मो की पोटली वाँध रहा हूँ। उनके फलस्वरूप आगे भी तिरस्कृत और घृणित होना पडेगा।

धर्मकथा के चार भेद है। उन मे पहली आक्षेपणी धर्मकथा है। इस प्रकार पदार्थो का निरूपण करना, ऐसे उत्तम ढग से वस्तु-स्वरूप का विवेचन करना कि जिस से प्रभावित होकर लोग

अलौकिक रस मे निमग्न हो जाएँ, आक्षेपणी धर्मकथा है। जैसे पानी मे जब कोई गोता लगाता है तो दूसरो को पता नही चलता कि वह कहाँ है, इसी प्रकार धर्मकथा सुनते समय लोग अपने आपको ही भूल जाएँ और उन्हे पता न रहे कि वे कहाँ है, इस मे धर्मकथा-कार की भी सफलता है। श्रोता ऐसा प्याला पिये कि तन्मय हो जायँ! धर्म का सही चित्र उनकी नजरो के सामने खडा हो जाना चाहिए। ऐसा धर्म-निरूपण आक्षेपणी कथा कहलाता है।

मोहरूपी पिशाच ने मनुष्यो के जीवन को विकृत बना रक्खा है, मनुष्य मोहमदिरा के नशे से बेभान हो रहा है। इस धर्मकथा से मोह दूर हो जाता है। जैसे नल के पानी की वेगवती धारा से नाली की गदगी साफ हो जाती है, उसी प्रकार धर्मकथा से अन्त -करण की चिरकालीन गदगी दूर हो जानी चाहिए। जब चित्त की गदगी दूर होकर उस मे निर्मलता आ जाती है तो मनुष्य चारित्र की ओर अग्रसर होता है।

चारित्र क्या है? शुद्ध आचरण, धर्म-क्रियाएँ, पाँच समिति-याँ, तीन गुप्तियाँ और पच आचार, यह सब चारित्र कहलाते है। जिस कथा को श्रवण कर मनुष्य इन की ओर आकर्षित होता है, उसे आक्षेपणी धर्मकथा कहा गया है।

जैसे मत्रवादी ज्यो-ज्यो मत्र का पाठ करता जाता है, त्यो-त्यो सर्प या विच्छू आदि का विष उतरता जाता है। इसी प्रकार आक्षेपणी कथा को ज्यो-ज्यो सुनता है, त्यो-त्यो मोह का जहर उतरता जाता है और आत्मा आत्म-भाव की ओर आकर्षित होती जाती है। तो शास्त्रकार कहते है कि जिस कथा को सुनने से आत्मा सम्यक्त्व की ओर आकर्षित हो, जिस के कारण आत्मिक

गुणो की वृद्धि हो और सत्य की ओर अग्रसर होने मे समर्थ बन सके, वह आक्षेपणी कथा कहलाती है।

इक्षुकार राजा ओर कमलावती रानी ने आक्षेपणी कथा से सद्बोध प्राप्त किया। उनका मोह दूर होता गया और शास्त्रो की ओर रुचि बढती गई। राजा दिए हुए धन को वापिस ग्रहण करने को उद्यत था, कि उसी समय उसे आक्षेपणी कथा का उपदेश मिला। राजा की आँखे खुल गई और उसने अपना कल्याण किया। वह घटना यो हुई—

भृगु पुोहित का धन लावारिस हो गया। राजा उसे अपने खजाने मे मँगवा रहा था। रानी कमलावती ने धन से भरी गाड़ियाँ अपने महल से देखी। पूछताछ करने पर उसे पता चला कि यह राजा के द्वारा दान किया हुआ धन है और यह वापिस खजाने मे ले जाया जा रहा है।

यह वृत्तान्त जान कर रानी को बहुत खेद हुआ। राजसभा मे आकर उसने नि सकोच भाव से राजा पर वाग्वाणो का प्रहार किया। कहा—'राजन्! यह आप को शोभा नही देता कि वमन किए हुए—दान दिये हुए—धन को आप पुन ग्रहण करे। आखिर तो राज-पाट, महल, मकान, धनसम्पत्ति आदि को छोड़ कर आपको भी मर जाना है। हे नराधिप! एक मात्र धर्म ही आप की रक्षा करने वाला है। यह विराट् वैभव यही छूट जायगा। इस मे से अणुमात्र को भी आप साथ नही ले जा सकेंगे।

इस प्रकार के वैराग्यमय प्रभावशाली वचनो से राजा की मोह-निद्रा दूर हो गई। उसे सत्य की परम ज्योति प्राप्त हो गई। रास्ता साफ-सुथरा नजर आने लगा। यद्यपि रानी के शब्दो मे

कठोरता थी, परन्तु उस कठोरता मे जो सत्य निहित था, वह अतिशय प्रभावक एव कल्याणकर था। जैसा रोग था, रानी को वैसी ही दवा देनी पडी। रोग हो गठिया-वात का और ठडा रस पिलाया जाय तो फिर 'ठाणेण मोणेण' जल्दी ही करना पडता है। अर्थात् मौत सन्निकट आ जाती है।

तो जो कथा मोह को भग करे और सम्यक्त्व तथा चारित्र के प्रति प्रीति बढावे, वह आक्षेपणी धर्म-कथा है।

धर्मकथा का दूसरा भेद है—विक्षेपणी कथा है। शास्त्रकार कहते है कि जिस कथा के श्रवण से सत्य की तरफ अभिरुचि हो और मिथ्यात्व की ओर से दिल हटे, वह विक्षेपणी धर्मकथा कहलाती है। सत्य का मडन और मिथ्यात्व का खडन करने से वस्तु स्पष्ट रूप से प्रतिभासित होने लगती है। खेत मे फसल के साथ व्यर्थ का जो घास-फूस उग आता है, चतुर किसान उसे निदाण करके उखाड फेंकता है। ऐसा करने से फसल के बढाने और विकसित होने मे सहायता मिलती है और जमीन की उत्पादन-शक्ति व्यर्थ नष्ट नही होती। फसल की पैदावार बढ जाती है। इसी प्रकार विक्षेपण कथा सुनने से मिथ्यात्व रूपी घास का निदाण हो जाता हे।

मैं बार-बार यही कहता हूँ कि मिथ्यात्व रूपी बेकार घास ने ही तुम्हारी जीवन-खेती को बढने से रोक रक्खा है। यद्यपि तुम बार-बार खेती करते हो फिर भी खेती का पूरा पूरा लाभ नही उठा सकते। इसका एकमात्र कारण यही है कि मिथ्यात्वरूपी घास तुम्हारी खेती को पनपने नही देती। तुमने अनेक जन्मो मे बेले किये, तेले किये, अठाई वगैरह तपस्या की और इस प्रकार कीमती बीज तो डाला, फिर भी आत्मकल्याण-रूप पाक नही मिला। इस

का एकमात्र कारण यही है कि मिथ्यात्वरूपी घास का निदाण नही किया गया। इसी प्रकार समकित रूपी धान की फसल ठीक तरह न पक सकी।

आप प्रतिदिन प्रतिक्रमण मे बोलते है—मेरे समकितरत्न मे मिथ्यात्व-रूपी रज-मैल लगा हो तो 'तस्स मिच्छामि दुक्कड' और फिर दिन भर अगर वही दोर चलता रहे तो फिर उस 'मिच्छामि दुक्कड' का कोई खास महत्त्व नही रहता। यह तो वही बात हुई कि सीने वाले ने एक बालिश्त सिया और फाडने वाले ने दो बालिश्त फाड दिया। ऐसे सीने का क्या महत्त्व रह गया?

इधर आप धर्मक्रिया करते हो और उधर उसे मिथ्यात्व-रूपी कैंची से काटते जाते हो। इसी कारण आप उस धर्मक्रिया से यथेष्ट लाभ नही उठा सकते। अत मिथ्यात्व के घास-फूस को समूल उखाड़ फैंकने की वडी आवश्यकता है। फिर आप देखेंगे कि आप की आत्मा मे कैसी पवित्रता आती है।

मिथ्यात्व दो प्रकार का है—लौकिक और लोकोत्तर। सच्चे देव, गुरु और धर्म पर श्रद्धा न होना मिथ्यात्व है। कहने को तो बहुत है, पर प्रश्न तो अमल का है। सुन कर अमल न किया तो सुनना किस काम का? आपको चाहिए कि वीतराग देव, निर्ग्रन्थ गुरु और अनेकान्तमय एव दयामय धर्म पर श्रद्धा करे और कुदेव, कुगुरु एव कुधर्म से अपने को विमुख करे। परन्तु आपको श्रद्धा तो कुदेव आदि पर से हटती नही है। आपकी यह बीमारी नयी नही, बहुत पुरानी है।

तो धर्म-कथा सुनने का सार यही है कि अनन्त काल से पिशाच की तरह लगे मिथ्यात्व को हटा कर सम्यक्त्व की ओर आकर्षित होओ।

मै आपको बदल-बदल कर नुस्खे बतलाता जा रहा हूँ, दवा पलट-पलट कर दे रहा हूँ, परन्तु रोग पर यदि असर नही हो रहा है तो इसका प्रधान कारण यही हो सकता है कि रोग असाध्य-सा हो चुका है।

कई लोग कहते है कि मै खण्डन करता हूँ परन्तु इस मिथ्यात्व को निकालने के लिए और रोगो को तन्दुरुस्त बनाने के लिए मिथ्यात्व-रोग का खण्डन करना पडेगा और करना ही पडेगा। जो मास गल गया है, डाक्टर को उसका आपरेशन करना ही होगा। डाक्टर उस मास को काटता है तो रोगी चूँ-चॉ करता ही है। परन्तु डाक्टर उसकी परवाह नही करता। और उस गन्दे मास को काट देना ही रोगी के लिए सुखदायी है। इसी प्रकार मिथ्यात्व का खडन किये बिना यह रोग दूर होने वाला नही है। मिथ्यात्व का खण्डन तो बडे-बडे तीर्थकरो ने किया है। खोटी चीज तो नप्ट करने योग्य ही होती है।

आत्मा मे मिथ्यात्व-रूपी जो चोर घुस गए है, उन्हे निकालना ही पडेगा। विक्षेपणी कथा इसी बीमारी को मिटाने के लिए की जाती है। इसका प्रयोजन भी मिथ्यात्व-रूपी सडे मास को काट कर फैंक देना है। इसी मे आत्मा का कल्याण निहित है। अन्यथा रोग बढता-बढता सम्पूर्ण शरीर मे फैल जायेगा और जहर का फैलाव हो कर सारे जीवन को ही समाप्त कर देगा।

तो जिसके द्वारा मिथ्यात्व का खण्डन हो और मनुप्य के हृदय से मिथ्यात्व का विप दूर हो जाय, उसको विक्षेपणी कथा कहते है। महामुनि केशी स्वामी ने राजा प्रदेशी को यही विक्षेपणी कथा सुनाई थी।

